- **अवहन्**—अदा° पर°—अव-हन्—-—नष्ट करना, हटाना
- **अवहन्**—अदा° पर°—अव-हन्—-—(अनाज की भांति) कूटना
- **आहन्**—अदा° पर°—आ-हन्—-—आघात पहुँचाना, प्रहार करना,पीटना
- **आहन्**—अदा° पर°—आ-हन्—-—प्रहार करना, (घंटी आदि) बजाना, (ढोल आदि) पीटना
- **उद्धन्**—अदा° पर°—उद्-हन्—-—उठाना, उन्नत करना, ऊँचा करना
- **उद्धन्**—अदा° पर°—उद्-हन्—-—फूलना, घमंडी होना
- **उपहन्**—अदा° पर°—उप-हन्—-—प्रहार करना, आघात करना
- **उपहन्**—अदा° पर°—उप-हन्—-—बरबाद करना, क्षतिग्रस्त करना, नष्ट करना,वध करना
- **उपहन्**—अदा° पर°—उप-हन्—-—पीड़ित करना, ग्रस्त करना, परास्त करना, टपकना
- **निहन्**—अदा° पर°—नि-हन्—-—मार डालना,नष्ट करना
- **निहन्**—अदा° पर°—नि-हन्—-—प्रहार करना, आघात करना
- **निहन्**—अदा° पर°—नि-हन्—-—जीतना, हराना
- **निहन्**—अदा° पर°—नि-हन्—-—पीटना, (ढोल आदि) बजाना
- **निहन्**—अदा° पर°—नि-हन्—-—प्रतीकार करना, निष्फल करना,भग्नाश करना
- **निहन्**—अदा° पर°—नि-हन्—-—(रोग आदि की) चिकित्सा करना
- **निहन्**—अदा° पर°—नि-हन्—-—अवहेलना करना
- **निहन्**—अदा° पर°—नि-हन्—-—हटाना, दूर करना
- **पराहन्**—अदा° पर°—परा-हन्—-—जवाबी वार करना, प्रत्याघात करना,पछाड़ देना, पीछे धकेलना, निवारण करना, परास्त कर देना, खदेड़ देना
- **पराहन्**—अदा° पर°—परा-हन्—-—आक्रमण करना, धावा बोलना
- **पराहन्**—अदा° पर°—परा-हन्—-—टक्कर मारना, प्रहार करना,
- **प्रहन्**—अदा° पर°—प्र-हन्—-—वध करना,कतल करना
- **प्रहन्**—अदा° पर°—प्र-हन्—-—प्रहार करना, पीटना, आघात करना
- **प्रहन्**—अदा° पर°—प्र-हन्—-—प्रहार करना, पीटना, (ढोल आदि)
- **प्रणिहन्**—अदा° पर°—प्रणि-हन्—-—वध करना
- **प्रतिहन्**—अदा° पर°—प्रति-हन्—-—जवाबी वार करना, बदले में प्रहार करना
- **प्रतिहन्**—अदा° पर°—प्रति-हन्—-—हटाना, परे करना, रोकना, विरोध करना, मुकाबला करना
- **प्रतिहन्**—अदा° पर°—प्रति-हन्—-—हटाना, खदेड़ना, ढकेलना

- **प्रतिहन्**—अदा॰ पर॰—प्रति-हन्—-—दूर करना, नष्ट करना
- **प्रतिहन्**—अदा॰ पर॰—प्रति-हन्—-—प्रतिकार करना, उपचार करना
- **विहन्**—अदा॰ पर॰—वि-हन्—-—वध करना,कतल करना, नष्ट करना, विध्वस्त करना, संहार करना,
- **विहन्**—अदा॰ पर॰—वि-हन्—-—प्रहार करना, जोर से आघात करना
- **विहन्**—अदा॰ पर॰—वि-हन्—-—अवरोध करना,रूकावट डालना, विरोध करना, मुकाबला करना
- **विहन्**—अदा॰ पर॰—वि-हन्—-—अस्वीकार करना, इंकार करना, क्षय होना
- **विहन्**—अदा॰ पर॰—वि-हन्—-—निराशा करना, हताश करना
- **संहन्**—अदा॰ पर॰—सम्-हन्—-—सटा कर मिलाना, आपस में जोड़ना
- **संहन्**—अदा॰ पर॰—सम्-हन्—-—ढेर लगाना, संग्रह करना, संचय करना
- **संहन्**—अदा॰ पर॰—सम्-हन्—-—संकुचित करना, सिकोड़ना
- **संहन्**—अदा॰ पर॰—सम्-हन्—-—संघर्ष होना
- **संहन्**—अदा॰ पर॰—सम्-हन्—-—प्रहार करना, मार डालना, नष्ट करना
- **समाहन्**—अदा॰ पर॰—समा-हन्—-—प्रहार करना, आघात करना, क्षतिग्रस्त करना
- **हन्**—वि॰—-—हन् + क्विप्—व् वध करने वाला, हत्या करने वाला, नष्ट करने वाला
- **हनः**—पुं॰—-—हन् + अच्—वध, हत्या
- **हननम्**—नपुं॰—-—हन् + ल्युट्—वध करना, हत्या करना, आघात करना
- **हननम्**—नपुं॰—-—-—चोट पहुँचाना, क्षतिग्रस्त करना
- **हननम्**—नपुं॰—-—-—गुणा
- **हनुः**—पुं॰—-—हन् + उन्—ठोडी
- **हनू**—पुं॰—-—हन् + उन्—ठोडी
- **हनु**—स्त्री॰—-—हन् + उन्—ठोडी
- **हनू**—स्त्री॰—-—हन् + उन् / ऊञ्—ठोडी
- **हनु**—स्त्री॰—-—हन् + उन्—जीवन पर आघात करने वाली चीज
- **हनु**—स्त्री॰—-—हन् + उन्—शस्त्र
- **हनु**—स्त्री॰—-—हन् + उन्—रोग, बीमारी
- **हनु**—स्त्री॰—-—हन् + उन्—मृत्यु
- **हनु**—स्त्री॰—-—हन् + उन्—एक प्रकार की औषधि

- **हनु**—स्त्री°——हन् + उन्—स्वेच्छाचारिणी स्त्री, वेश्या
- **हनुमूलम्**—नपुं°—हनुमूलम्———जबड़े की जड़
- **हनुमत्**—पुं°——हनु + मतुप्—एक अत्यंत शक्तिशाली वानर का नाम
- **हनूमत्**—पुं°——हनू + मतुप्—एक अत्यंत शक्तिशाली वानर का नाम
- **हन्त**—अव्य°——हन् + त—प्रसन्नता, हर्ष, और आकस्मिक हलचल को प्रकट करने वाला अव्यय
- **हन्त**—अव्य°——हन् + त—करुणा, दया
- **हन्त**—अव्य°——हन् + त—शोक, अफसोस
- **हन्त**—अव्य°——हन् + त—सौभाग्य, आशीर्वाद
- **हन्त**—अव्य°——हन् + त—यह बहुधा आरम्भसूचक अव्यय के रूप में भी प्रयुक्त है
- **हन्तोक्तिः**—स्त्री°—हन्त-उक्तिः———करुणा, मुदुता, आदि द्योतक शोक, खेद आदि शब्दों का कथन
- **हन्तकारः**—पुं°—हन्त-कारः———‘हन्त’ विस्मयादिबोधक अव्यय
- **हन्तकारः**—पुं°—हन्त-कारः———किसी अतिथि को दी जाने वाली भेंट
- **हन्तृ**—वि°——हन् + तृच्—प्रहारकर्ता, वधकर्ता
- **हन्तृ**—वि°——हन् + तृच्—जो हटाता है, नष्ट करता है,प्रतिकार करता है
- **हन्तृ**—पुं°——हन् + तृच्—हत्यारा, क़ातिल
- **हन्तृ**—पुं°——हन् + तृच्—चोर,लुटेरा
- **हम्**—अव्य°——हा + डमु—क्रोध
- **हम्**—अव्य°——हा + डमु—शिष्टाचार या आदर को प्रकट करने वाला उद्गार
- **हम्बा**—स्त्री°——हम् + भा + अङ् + टाप्, पक्षे पृषो°—गाय, बैल आदि पशुओं के बोलने का शब्द, रांभना
- **हम्भा**—स्त्री°——हम् + भा + अङ् + टाप्, पक्षे पृषो°—गाय, बैल आदि पशुओं के बोलने का शब्द, रांभना
- **हय्**—भ्वा° पर°< हयति>, <हयित>—————जाना
- **हय्**—भ्वा° पर°< हयति>, <हयित>—————पूजा करना
- **हय्**—भ्वा° पर°< हयति>, <हयित>—————शब्द करना
- **हय्**—भ्वा° पर°< हयति>, <हयित>—————थक जाना
- **हयः**—पुं°——हय् (हि) + अच्—घोड़ा
- **हयः**—पुं°—————एक विशेष श्रेणी का मनुष्य
- **हयः**—पुं°—————‘सात’ की संख्या

- **हयः**—पुं°———–—इन्द्र का नाम
- **हयाध्यक्षः**—पुं°—हयः-अध्यक्षः—–—घोड़ों का अधीक्षक
- **हयायुर्वेदः**—पुं°—हयः-आयुर्वेदः—–—अश्वचिकित्साविज्ञान, शालिहोत्रविद्या
- **हयारूढः**—पुं°—हयः-आरूढः—-—अश्वारोही, घुड़सवार
- **हयारोह**—वि°—हयः-आरोह—-—घुड़सवार
- **हयारोह**—वि°—हयः-आरोह—-—घुड़सवारी
- **हयेष्टः**—पुं°—हयः- इष्टः—-—जौ
- **हयोत्तमः**—पुं°—हयः-उत्तमः—–—बढ़िया घोड़ा
- **हयकोविदः**—पुं°—हयः-कोविदः—–—घोड़ों के प्रबन्ध, प्रशिक्षण तथा चिकित्साविज्ञान से परिचित
- **हयज्ञः**—पुं°—हयः- ज्ञः—–—घोड़ों के व्यापारी, साइस, पेशेवर घुड़सवार
- **हयद्विषत्**—पुं°—हयः-द्विषत्—–—भैसां
- **हयप्रियः**—पुं°—हयः-प्रियः—-—जौ
- **हयप्रिया**—स्त्री°—हयः-प्रिया—-—खजूर का वृक्ष
- **हयमारः**—पुं°—हयः-मारः—–—गंधयुक्त करवीर, कनेर
- **हयमारकः**—पुं°—हयः-मारकः—-—गंधयुक्त करवीर, कनेर
- **हयमारणः**—पुं°—हयः-मारणः—-—पावन कनेर
- **हयमेधः**—पुं°—हयः-मेधः—-—अश्वमेधः यज्ञ
- **हयवाहनः**—पुं°—हयः-वाहनः—-—कुबेर का विशेषण
- **हयशाला**—स्त्री°—हयः-शाला—-—अस्तबल
- **हयशास्त्रम्**—नपुं°—हयः-शास्त्रम्—–—घोड़ों को सधान या उनका प्रबन्ध करने की कला
- **हयसंग्रहणम्**—नपुं°—हयः-संग्रहणम्—–—घोड़ों का लगाम खींच कर रोकना
- **हयङ्कषः**—पुं°—-—हय + कष् + खच् + मुम्—चालक, रथवान्
- **हयी**—स्त्री°—-—हय + ङीष्—घोड़ी
- **हर**—वि°—-—हृ + अच्—ले जाने वाला, हटाने वाला, वञ्चित करने वाला, खेदहर, शोकहर
- **हर**—वि°———–—लाने वाला, ले जाने वाला, ग्रहण करने वाला
- **हर**—वि°———–—पकड़ने वाला, ग्रहण करने वाला
- **हर**—वि°———–—आकर्षक, मनोहर

- **हर**—वि॰———–—अध्यर्थी, दावेदार, अधिकारी
- **हर**—वि॰———–—अधिकार करने वाला
- **हर**—वि॰———–—बाँटने वाला
- **हरः**—पुं॰———–—शिव
- **हरः**—पुं॰———–—अग्नि
- **हरः**—पुं॰———–—गधा
- **हरः**—पुं॰———–—भाजक
- **हरः**—पुं॰———–—भिन्न की नीचे की संख्या
- **हरगौरी**—स्त्री॰—हर-गौरी—–—शिव और पार्वती का एक संयुक्त रूप(अर्धनारीश्वर)
- **हरचुडामणिः**—पुं॰—हर-चुडामणिः—–—शिव की शिखामणि, चन्द्रमा
- **हरतेजस्**—नपुं॰—हर-तेजस्—–—पारा
- **हरनेत्रम्**—नपुं॰—हर-नेत्रम्—–—शिव की आँख
- **हरनेत्रम्**—नपुं॰—हर-नेत्रम्—–—तीन की संख्या
- **हरबीजम्**—नपुं॰—हर-बीजम्—–—शिव का बीज, पारा
- **हरशेखरा**—स्त्री॰—हर-शेखरा—–—शिव की शिखा, गंगा
- **हरसूनुः**—पुं॰—हर-सूनुः—–—स्कन्द
- **हरकः**—पुं॰—–—हर + कन्—चोरी करने वाला, चोर
- **हरकः**—पुं॰———–—दुष्ट,
- **हरकः**—पुं॰———–—भाजक
- **हरणम्**—नपुं॰—–—हृ + ल्युट्—पकड़ना, ग्रहण करना
- **हरणम्**—नपुं॰———–—ले जाने वाला, दूर करना, हटाना, चुराना
- **हरणम्**—नपुं॰———–—वञ्चित करना, नष्ट करना
- **हरणम्**—नपुं॰———–—भाग देना
- **हरणम्**—नपुं॰———–—विद्यार्थी को उपहार
- **हरणम्**—नपुं॰———–—भुजा
- **हरणम्**—नपुं॰———–—वीर्य, शुक्र
- **हरणम्**—नपुं॰———–—सोना

- **हरि**—वि°—–—हृ + इन—हरा, हरा-पीला
- **हरि**—वि°—–——–खाकी, लाख के रंग का, लालीयुक्त भूरा, कपिल
- **हरि**—वि°—–——–पीला
- **हरिः**—पुं°—–——–विष्णु का नाम
- **हरिः**—पुं°—–——–इन्द्र का नाम
- **हरिः**—पुं°—–——–शिव का नाम
- **हरिः**—पुं°—–——–ब्रह्मा का नाम
- **हरिः**—पुं°—–——–यम का नाम
- **हरिः**—पुं°—–——–सूर्य
- **हरिः**—पुं°—–——–चन्द्रमा
- **हरिः**—पुं°—–——–मनुष्य
- **हरिः**—पुं°—–——–प्रकाश की किरण
- **हरिः**—पुं°—–——–अग्नि
- **हरिः**—पुं°—–——–पवन
- **हरिः**—पुं°—–——–सिंह
- **हरिः**—पुं°—–——–घोड़ा
- **हरिः**—पुं°—–——–इन्द्र का घोड़ा
- **हरिः**—पुं°—–——–लंगूर, बन्दर
- **हरिः**—पुं°—–——–कोयल
- **हरिः**—पुं°—–——–मेंढक
- **हरिः**—पुं°—–——–तोता
- **हरिः**—पुं°—–——–साँप
- **हरिः**—पुं°—–——–खाकी या पीला रंग
- **हरिः**—पुं°—–——–मोर
- **हरिः**—पुं°—–——–भर्तृहरि कवि का नाम
- **हर्यक्षः**—पुं°—हरि-अक्षः—–—सिंह
- **हर्यक्षः**—पुं°—हरि-अक्षः—–—कुबेर का नाम

- **हर्यक्षः**—पुं°—हरि-अक्षः—-—शिव का नाम
- **हर्यश्वः**—पुं°—हरि-अश्वः—-—इन्द्र
- **हर्यश्वः**—पुं°—हरि-अश्वः—-—शिव
- **हरिकान्त**—वि°—हरि-कान्त—-—इन्द्र को प्रिय
- **हरिकान्त**—वि°—हरि-कान्त—-—सिंह के समान सुन्दर
- **हरिकेलीयः**—पुं°—हरि-केलीयः—-—वंग देश
- **हरिगन्धः**—पुं°—हरि-गन्धः—-—एक प्रकार का चन्दनः
- **हरिचन्दनः**—पुं°—हरि-चन्दनः—-—एक प्रकार का पीला चन्दन(लकड़ी या वृक्ष)
- **हरिचन्दनः**—पुं°—हरि-चन्दनः—-—सर्ग के पाँच वृक्षों में से एक वृक्ष
- **हरिचन्दनम्**—नपुं°—हरि-चन्दनम्—-—ज्योत्सना
- **हरिचन्दनम्**—नपुं°—हरि-चन्दनम्—-—केसर,ज़ाफ़रान
- **हरिचन्दनम्**—नपुं°—हरि-चन्दनम्—-—कमल का पराग
- **हरितालः**—पुं°—हरि-तालः—-—(कुछ विद्वान् इसे 'हरित' से व्युत्पन्न मानते हैं) पीले रंग का कबूतर
- **हरितालम्**—नपुं°—हरि-तालम्—-—हरताल
- **हरिताली**—स्त्री°—हरि-ताली—-—दूर्वा घास
- **हरितालीका**—स्त्री°—हरि-तालीका—-—भाद्रशुक्ला चतुर्थी
- **हरितालीका**—स्त्री°—हरि-तालीका—-—दूर्वा घास
- **हरितुरङ्गमः**—पुं°—हरि-तुरङ्गमः—-—इन्द्र का नाम
- **हरिदासः**—पुं°—हरि-दासः—-—विष्णु का उपासक
- **हरिदिनम्**—नपुं°—हरि-दिनम्—-—विष्णु पूजा का विशेष दिन
- **हरिदेवः**—पुं°—हरि-देवः—-—श्रवण नक्षत्र
- **हरिद्रवः**—पुं°—हरि-द्रवः—-—हरा रस
- **हरिद्वारम्**—नपुं°—हरि-द्वारम्—-—एक पुण्यतीर्थस्थान
- **हरिनेत्रम्**—नपुं°—हरि-नेत्रम्—-—विष्णु की आँख
- **हरिनेत्रम्**—नपुं°—हरि-नेत्रम्—-—सफ़ेद कमल
- **हरिनेत्र**—वि°—हरि-नेत्र—-—उल्लू
- **हरिपदम्**—नपुं°—हरि-पदम्—-—वसन्त विषुव

- **हरिप्रियः**—पुं०—हरि-प्रियः—-—कदंब का वृक्ष
- **हरिप्रियः**—पुं०—हरि-प्रियः—-—शंख
- **हरिप्रियः**—पुं०—हरि-प्रियः—-—मूर्ख
- **हरिप्रियः**—पुं०—हरि-प्रियः—-—पागल मनुष्य
- **हरिप्रियः**—पुं०—हरि-प्रियः—-—शिव
- **हरिप्रिया**—स्त्री०—हरि-प्रिया—-—लक्ष्मी
- **हरिप्रिया**—स्त्री०—हरि-प्रिया—-—तुलसी का पौधा
- **हरिप्रिया**—स्त्री०—हरि-प्रिया—-—पृथ्वी
- **हरिप्रिया**—स्त्री०—हरि-प्रिया—-—द्वादशी
- **हरिभुज्**—पुं०—हरि-भुज्—-—साँप
- **हरिमन्थः**—पुं०—हरि-मन्थः—-—मटर, चना
- **हरिमन्थकः**—पुं०—हरि-मन्थकः—-—मटर, चना
- **हरिलोचनः**—पुं०—हरि-लोचनः—-—केकड़ा
- **हरिलोचनः**—पुं०—हरि-लोचनः—-—उल्लू
- **हरिवल्लभा**—स्त्री०—हरि-वल्लभा—-—लक्ष्मी
- **हरिवल्लभा**—स्त्री०—हरि-वल्लभा—-—तुलसी
- **हरिवासरः**—पुं०—हरि-वासरः—-—विष्णु दिवस, एकादशी
- **हरिवाहनः**—पुं०—हरि-वाहनः—-—गरूड
- **हरिवाहनः**—पुं०—हरि-वाहनः—-—इन्द्र
- **हरिदिश्**—स्त्री०—हरि-दिश्—-—पूर्वदिशा
- **हरिशरः**—पुं०—हरि-शरः—-—शिव का विशेषण
- **हरिसखः**—पुं०—हरि-सखः—-—एक गधर्व
- **हरिसंकीर्तनम्**—नपुं०—हरि-संकीर्तनम्—-—विष्णु के नाम का कीर्तन करना
- **हरिसुतः**—पुं०—हरि-सुतः—-—अर्जुन का नाम
- **हरिसूनुः**—पुं०—हरि-सूनुः—-—अर्जुन का नाम
- **हरिहयः**—पुं०—हरि-हयः—-—इन्द्र
- **हरिहयः**—पुं०—हरि-हयः—-—सूर्य

- **हरिहरः**—पुं°—हरि-हरः—-—विष्णु और शिव की एक संयुक्त देवमूर्ति
- **हरिहेतिः**—स्त्री°—हरि-हेतिः—-—इन्द्रधनुष
- **हरिहेतिः**—स्त्री°—हरि-हेतिः—-—विष्णु का चक्र
- **हरिहूतिः**—स्त्री°—हरि-हूतिः—-—चक्रवाक
- **हरिकः**—पुं°—-—हरि संज्ञायां कन्—खाकी या भूरे रंग का घोड़ा
- **हरिकः**—पुं°—-—-—चोर
- **हरिकः**—पुं°—-—-—जुआरी
- **हरिण** —वि°—-—हृ + इनन्—फीका, पीला सा
- **हरिण** —वि°—-—-—लाल या पीला सफेद
- **हरिणः**—पुं°—-—-—मृग, बारहसिंगा
- **हरिणः**—पुं°—-—-—सफ़ेद रंग
- **हरिणः**—पुं°—-—-—हंस
- **हरिणः**—पुं°—-—-—सूर्य
- **हरिणः**—पुं°—-—-—विष्णु
- **हरिणः**—पुं°—-—-—शिव
- **हरिणाक्ष**—वि°—हरिणः-अक्ष—-—मृगनयन, हरिण जैसी आँखों वाला
- **हरिणाक्षी**—स्त्री°—-—-—मृगनयन, सुन्दर आँखों वाली स्त्री
- **हरिणाङ्क**—वि°—हरिणः-अङ्क—-—चन्द्रमा
- **हरिणाङ्क**—वि°—हरिणः-अङ्क—-—कपूर
- **हरिणकलङ्कः**—पुं°—हरिणः-कलङ्कः—-—चन्द्रमा
- **हरिणधामन्**—पुं°—हरिणः-धामन्—-—चन्द्रमा
- **हरिणनयन**—वि°—हरिणः-नयन—-—हरिणाक्ष, मृग जैसी आँखों वाला
- **हरिणनेत्र**—वि°—हरिणः-नेत्र—-—हरिणाक्ष, मृग जैसी आँखों वाला
- **हरिणलोचन**—वि°—हरिणः-लोचन—-—हरिणाक्ष, मृग जैसी आँखों वाला
- **हरिणहृदय**—वि°—हरिणः-हृदय—-—हरिण जैसे दिल वाला, भीरू
- **हरिणकः**—पुं°—-—हरिण + कन्—छोटा हरिण
- **हरिणी** —स्त्री°—-—हरिण + ङीष्—मृगी, मादा हरिण

- **हरिणी** —स्त्री°—-——स्त्रियों के चार भेदों में से एक
- **हरिणी** —स्त्री°—-——पीले फूल की चमेली
- **हरिणी** —स्त्री°—-——सुन्दर स्वर्णमूर्ति
- **हरिणी** —स्त्री°—-——एक छन्द का नाम
- **हरिणीदृश्**—वि°—हरिणी-दृश्—-—हरिण जैसी आँखों वाला
- **हरिणीदृश्**—स्त्री°—हरिणी-दृश्—-—मृगनयनी
- **हरित्**—वि°—-—हृ + इति—हरा, हरियाला
- **हरित्**—वि°—-——पीला, पीला सा
- **हरित्**—वि°—-——हरियाली लिये पीला
- **हरित्**—पुं°—-——हरा या पीला रंग
- **हरित्**—पुं°—-——सूर्य का घोड़ा, लाख के रंग का घोड़ा
- **हरित्**—पुं°—-——तेज घोड़ा
- **हरित्**—पुं°—-——सिंह
- **हरित्**—पुं°—-——सूर्य
- **हरित्**—पुं°—-——विष्णु
- **हरित्**—पुं°, नपुं°—-——घास
- **हरित्**—पुं°, नपुं°—-—-—दिशा
- **हरिदन्तः**—पुं°—हरित्-अन्तः—-—दिशाओं का अन्त, दिगन्त
- **हरिदन्तरम्**—नपुं°—हरित्-अन्तरम्—-—भिन्न प्रदेश, विविध दिशाएँ
- **हरिदश्वः**—पुं°—हरित्-अश्वः—-—सूर्य
- **हरिदश्वः**—पुं°—हरित्-अश्वः—-—मदार का पौधा, अर्क
- **हरिद्गर्भ**—वि°—हरित्-गर्भ—-—चौड़े पत्तों की हरी हरी कुशा
- **हरिन्मणिः**—पुं°—हरित्-मणिः—-—मरकत मणि,पन्ना
- **हरिद्वर्ण**—वि°—हरित्-वर्ण—-—हरियाली,हरे रंग का
- **हरित**—वि°—-—हृ + इतच्—हरा, हरे रंग का, हरा-भरा
- **हरित**—वि°—-——खाकी
- **हरितः**—पुं°—-——हरा रंग

- **हरितः**—पुं°—-—-—सिंह
- **हरितः**—पुं°—-—-—एक प्रकार का घास
- **हरिताश्वन्**—पुं°—हरित-अश्वन्—-—मरकत मणि,पन्ना
- **हरिताश्वन्**—पुं°—हरित-अश्वन्—-—तूतिया, नीला थोथा
- **हरितच्छद**—वि°—हरित-छद—-—हरे हरे पत्तों का
- **हरितकम्**—नपुं°—-—हरित + कै + क—साग-भाजी
- **हरितकम्**—नपुं°—-—-—हरा घास
- **हरिता**—स्त्री°—-—हरित + टाप्—दूर्वा घास
- **हरिता**—स्त्री°—-—-—हरिद्रा
- **हरिता**—स्त्री°—-—-—भुरे रंग का अंगूर
- **हरिद्रा**—स्त्री°—-—हरि + द्रु + ड + टाप्—हल्दी
- **हरिद्रा**—स्त्री°—-—-—पिसी हुई हल्दी
- **हरिद्राभ**—वि°—हरिद्रा- आभ—-—पीले रंग का
- **हरिद्रागणपतिः**—पुं°—हरिद्रा-गणपतिः—-—गणेश देव का विशेष रूप
- **हरिद्रागणेशः**—पुं°—हरिद्रा-गणेशः—-—गणेश देव का विशेष रूप
- **हरिद्राराग**—वि°—हरिद्रा-राग—-—हल्दी के रंग का
- **हरिद्राराग**—वि°—हरिद्रा-राग—-—अनुराग में अस्थिर
- **हरिद्रारागक**—वि°—हरिद्रा-रागक—-—हल्दी के रंग का
- **हरिद्रारागक**—वि°—हरिद्रा-रागक—-—अनुराग में अस्थिर
- **हरियः**—पुं°—-—हरि + या + क—पीले रंग का घोड़ा
- **हरिश्चन्द्रः**—पुं°—-—हरिः चन्द्र इव, सुडागमः ऋषावेव—सूर्यवंश का एक राजा
- **हरीतकी**—स्त्री°—-—हरिं पीतवर्ण फलाद्वारा इता प्राप्ता-हरि + इ + क्त + कन् + ङीष्—हर्र का पेड़
- **हर्तृ**—वि°—-—हृ + तृच्—उठा कर ले जाने वाला, छीनने वाला, लूटने वाला, ग्रहन करने वाला आदि
- **हर्तृ**—पुं°—-—-—चोर, लुटेरा
- **हर्तृ**—पुं°—-—-—सूर्य
- **हर्मन्**—नपुं°—-—हृ + मनिन्—मुँह फाड़ना, जंभाई लेना
- **हर्मित**—भु° क° कृ°—-—हर्मन् + इतच्—जिसने मुँह फाड़ा है, जिसने जम्हाई ली है

- **हर्मित**—भु० क० कृ०————डाल दिया गया, फेंका गया
- **हर्मित**—भु० क० कृ०————जलाया गया
- **हर्म्यम्**—नपुं०——हृ + यत्, मुट् च—प्रासाद, महल, कोई भी विशाल भवन या बड़ी इमारत
- **हर्म्यम्**—नपुं०————तंदूर, अंगीठी, चूल्हा
- **हर्म्यम्**—नपुं०————आग का कुंड, यत्रणास्थान, नरक
- **हर्म्याङ्गनम्**—नपुं०—हर्म्यम्-अङ्गनम्———महल का आंगन
- **हर्म्याङ्गणम्**—नपुं०—हर्म्यम्-अङ्गणम्———महल का आंगन
- **हर्म्याङ्गस्थलम्**—नपुं०—हर्म्यम्-अङ्गस्थलम्———महल का कमरा
- **हर्ष**—वि०——हृष् + घञ्—आनन्द, खुशी, प्रसन्नता, संतोष, एक सुखात्मक भाव, आनन्दातिरेक, उल्लास, आह्लाद,प्रमोद
- **हर्ष**—वि०————पुलक, रोमांच, रोंगटे खड़े होना- 'रोमहर्ष' में
- **हर्ष**—वि०————'हर्ष', ३३ या ३४ संचारिभावों में से एक
- **हर्षान्वित**—वि०—हर्ष-अन्वित———आनन्दयुक्त, प्रसन्न
- **हर्षाविष्ट**—वि०—हर्ष-अविष्ट———आनन्दयुक्त, प्रसन्न
- **हर्षोत्कर्षः**—पुं०—हर्ष-उत्कर्षः———प्रसन्नता का आधिक्य, आनंदातिरेक
- **हर्षोदयः**—पुं०—हर्ष-उदयः———आनन्द का होना
- **हर्षकर**—वि०—हर्ष-कर———तृप्त करने वाला, प्रसन्न करने वाला
- **हर्षजड**—वि०—हर्ष-जड———मन्द, मारे खुशी के जडवत् हो जाने वाला
- **हर्षविवर्धन**—वि०—हर्ष-विवर्धन———आनन्द बढ़ाने वाला
- **हर्षस्वनः**—पुं०—हर्ष-स्वनः———आनन्द की ध्वनि
- **हर्षक**—वि०——हृष् + णिच् + ण्वुल्—खुश करने वाला, प्रसन्न करने वाला, सुखकर
- **हर्षण**—वि०——हृष् + णिच् + ल्युट्—खुशी पैदा करने वाला, प्रसन्न करने वाला, आनन्द से भरा हुआ, सुखद
- **हर्षणः**—पुं०————कामदेव के पाँच बाणों में से एक
- **हर्षणः**—पुं०————आंख का एक रोग
- **हर्षणः**—पुं०————श्राद्ध की एक अधिष्ठात्री देवता
- **हर्षणम्**—नपुं०————प्रर्हष, खुशी, प्रसन्नता, आनन्द, उल्लास
- **हर्षयित्नु**—वि०——हृष् + णिच् + इत्नु—आनन्ददायक, सुखकर, खुश करने वाला, प्रसन्नता देने वाला
- **हर्षलः**—पुं०——हृष् + उलच्—हरिण

- **हर्षलः**—पुं°————प्रेमी
- **हल्**—भ्वा° पर°<हलति>, <हलित>—————हल चलाना
- **हलम्**—नपुं°———हल् घञर्थे करणे क—लांगल, खेत जोतने का एक प्रधान उपकरण
- **हलायुधः**—पुं°—हलम्-आयुधः———बलराम का विशेषण
- **हलधर**—वि°—हलम्-धर———हाली, हलचलाने वाला
- **हलधर**—पुं°—हलम्-धर———बलराम का नाम
- **हलभृत्**—पुं°—हलम्-भृत्———हाली, हलचलाने वाला
- **हलभृत्**—पुं°—हलम्-भृत्———बलराम का नाम
- **हलभूतिः**—पुं°—हलम्-भूतिः———हल चलाना, कृषिकर्म, किसानी
- **हलभृतिः**—पुं°—हलम्-भृतिः———हल चलाना, कृषिकर्म, किसानी
- **हलहतिः**—स्त्री°—हलम्-हतिः———हल के द्वार प्रहार करना या खूड निकालना
- **हलहतिः**—स्त्री°—हलम्-हतिः———जुताई या हल चलाना
- **हलहला**—अव्य°—————अहो, वाह रे आदि आश्चर्यसूचक अव्यय
- **हला**—स्त्री°———ह इति लीयते ह + ला + क + टाप्—सखी, सहेली
- **हला**—स्त्री°————पृथ्वी
- **हला**—स्त्री°————जल
- **हला**—स्त्री°————मदिरा
- **हलाहलः**—पुं°———हलाहल, पृषो°—एक प्रकार का घातक विष जो समुद्रमंथन के परिणाम स्वरूप मिला था
- **हलाहलः**—पुं°———हलाहल, पृषो°—घातक विष, या जहर
- **हलाहलम्**—नपुं°———हलाहल, पृषो°—एक प्रकार का घातक विष जो समुद्रमंथन के परिणाम स्वरूप मिला था
- **हलाहलम्**—नपुं°———हलाहल, पृषो°—घातक विष, या जहर
- **हलिः**—पुं°———हल् + इन्—बड़ा हल
- **हलिः**—पुं°————खूड
- **हलिः**—पुं°————कृषि
- **हलिन्**—पुं°———हल् + इनि—हाली, हलवाहा, किसान
- **हलिन्**—पुं°————बलराम
- **हलिप्रियः**—पुं°—हलिन्-प्रियः———कदंब का वृक्ष

- **हलिप्रिया**—स्त्री°—हलिन्-प्रिया—-—मदिरा
- **हलिनी**—स्त्री°—-—हलिन् + ङीप्—हलों का समूह
- **हलीनः**—पुं°—-—हलाय हितः हल + ख—सागौन का पेड़
- **हलीषा**—स्त्री°—-—हलस्य ईर्षा - ष° त°, शक° पररूपम्—हल का दण्ड, हलस
- **हल्य**—वि°—-—हल + यत्—जोतने योग्य, हल चलाये जाने योग्य
- **हल्य**—वि°—-—-—कुरूप, विकृताकृति
- **हल्या**—स्त्री°—-—हल्य + टाप्—हलों का समूह
- **हल्लकम्**—नपुं°—-—हल्ल् + ण्वुल्—लाल कमल
- **हल्लनम्**—नपुं°—-—हल्ल् + ल्युट्—लोटना, इधर-उधर करवट बदलना (सोते समय)
- **हल्लीशम्**—नपुं°—-—हल् + क्विप लष् (स्) + अच्, पृषों° ईत्वम्, कर्म° स°—अठारह उपरूपकों में से एक
- **हल्लीशम्**—नपुं°—-—हल् + क्विप लष् (स्) + अच्, पृषों° ईत्वम्, कर्म° स°—एक प्रकार का वर्तुलाकार नृत्य
- **हल्लीषम्**—नपुं°—-—हल् + क्विप लष् (स्) + अच्, पृषों° ईत्वम्, कर्म° स°—अठारह उपरूपकों में से एक
- **हल्लीषम्**—नपुं°—-—हल् + क्विप लष् (स्) + अच्, पृषों° ईत्वम्, कर्म° स°—एक प्रकार का वर्तुलाकार नृत्य
- **हल्लीशकः**—पुं°—-—हल्लीश + कन्—घेरा बनाकर नाचना
- **हवः**—पुं°—-—हु + अ, ह्वे + अप्, संप्र°, पृषो° वा—आहुति, यज्ञ
- **हवः**—पुं°—-—-—आह्वान, प्रार्थना
- **हवः**—पुं°—-—-—आह्वान, आमन्त्रण
- **हवः**—पुं°—-—-—आदेश,समादेश
- **हवः**—पुं°—-—-—बुलावा, बुला भेजना
- **हवः**—पुं°—-—-—चुनौती, ललकार
- **हवनम्**—नपुं°—-—हु + भावे ल्युट्—अग्नि में सामग्री की आहुति देना, यज्ञ
- **हवनम्**—नपुं°—-—-—यज्ञ, आहुति
- **हवनम्**—नपुं°—-—-—आवाहन
- **हवनम्**—नपुं°—-—-—बुलावा, आमन्त्रण
- **हवनम्**—नपुं°—-—-—युद्ध के लिए ललकार
- **हवनायुस्**—पुं°—हवनम्-आयुस्—-—अग्नि
- **हवनीयम्**—नपुं°—-—हु + अनीयर्—कोई भी वस्तु जो आहुति देने के योग्य हो

- **हवनीयम्**—नपुं°—————गरम किया हुआ मक्खन् या घी
- **हवित्री**—स्त्री°———हु + इत्रन् + ङीप्—हवनकुण्ड जो भूमि में खोद कर वनाया गया हो (इसमें आहुतियाँ दी जाती हैं)
- **हविष्मत्**—वि°———हविस् + मतुप्—आहुतिवाला
- **हविष्यम्**—नपुं°———हविषे हितम् कर्मणि यत् —कोई भी वस्तु जो आहुति देने के उपयुक्त हो @ मनु° ३/२५६, ११/७७, १०६, याज्ञ° २/२३९
- **हविष्यम्**—नपुं°—————गर्म किया हुआ मक्खन
- **हविष्यान्नम्**—नपुं°—हविष्यम्-अन्नम्———व्रत के तथा अन्य पर्वो के अवसर पर खाने योग्य भोज्य पदार्थ
- **हविष्याशिन्**—पुं°—हविष्यम्-आशिन्———अग्नि
- **हविष्यभुज्**—पुं°—हविष्यम्-भुज्———अग्नि
- **हविस्**—नपुं°———हूयते हु कर्मणि असुन्—आहुति या हवनीय द्रव्य
- **हविस्**—नपुं°—————गर्म किया हुआ मक्खन
- **हविस्**—नपुं°—————जल
- **हविरशनम्**—नपुं°—हविस्-अशनम्———घी या हवनीय द्रव्यों का खाया जाना,
- **हविरशनः**—पुं°—हविस्-नः———अग्नि
- **हविर्गन्धा**—स्त्री°—हविस्-गन्धा———शमीवृक्ष, जैंड का पेड़
- **हविर्गेहम्**—नपुं°—हविस्-गेहम्———यज्ञगृह जहाँ अग्नि में आहुति दी जाय,
- **हविर्भुज्**—पुं°—हविस्-भुज्———अग्नि
- **हविर्यज्ञः**—पुं°—हविस्-यज्ञः———एक प्रकार का यज्ञ,
- **हविर्याजिन्**—पुं°—हविस्-याजिन्———पुरोहित
- **हव्य**—वि°———हु कर्मणि + यत्—आहुति के रूप में दिया जाने वाला पदार्थ
- **हव्यम्**—नपुं°—————घी
- **हव्यम्**—नपुं°—————देवों को दी जाने वाली आहुति
- **हव्यम्**—नपुं°—————आहुति
- **हव्याशः**—पुं°—हव्य-आशः———अग्नि
- **हव्यकव्यम्**—नपुं°—हव्य-कव्यम्———देवों तथा पितरों को आहुतियाँ
- **हव्यवाह्**—पुं°—हव्य-वाह्———आहुतियों को ले जाने वाला, अग्नि
- **हव्यवाह**—पुं°—हव्य-वाह———आहुतियों को ले जाने वाला, अग्नि
- **हव्यवाहन**—पुं°—हव्य-वाहन———आहुतियों को ले जाने वाला, अग्नि

- **हस्**—भ्वा° पर°<हसति>, <हसित>——-—मुसकराना, मन्द हंसी हंसना,
- **हस्**—भ्वा° पर°<हसति>, <हसित>——-—हंसी उड़ाना, मखौल करना, उपहास करना (कर्म° के साथ)
- **हस्**—भ्वा° पर°<हसति>, <हसित>——-—(अतः) आगे बढ़ जाना, श्रेष्ठ होना, दूसरे को पीछे छोड़ देना
- **हस्**—भ्वा° पर°<हसति>, <हसित>——-—मिलना-जुलना
- **हस्**—भ्वा° पर°<हसति>, <हसित>——-—मखौल उड़ाना, दिल्लगी करना
- **हस्**—भ्वा° पर°<हसति>, <हसित>——-—खुलना, खिलना, फूलना
- **हस्**—भ्वा° पर°<हसति>, <हसित>——-—चमकाना, मांजकर साफ़ करना
- **हस्**—भ्वा° पर°<हसति>, <हसित>——-—मंद हंसी हंसना
- **अपहस्**—भ्वा° पर°—अप-हस्—-—हंसी उड़ाना,तिरस्कार करना, उपहास करना
- **अवहस्**—भ्वा° पर°—अव-हस्—-—तिरस्कार करना, बेइज्ज़ती करना
- **अवहस्**—भ्वा° पर°—अव-हस्—-—आगे बढ़ जाना, श्रेष्ठ होना
- **उपहस्**—भ्वा° पर°—उप-हस्—-—उपहास करना, तिरस्कार करना, बुरा भला कहना
- **परिहस्**—भ्वा° पर°—परि-हस्—-—मखौल करना, हंसी उड़ाना
- **परिहस्**—भ्वा° पर°—परि-हस्—-—उपहास करना, बुरा भला कहना, (अतः) आगे बढ़ जाना, श्रेष्ठ होना
- **प्रहस्**—भ्वा° पर°—प्र-हस्—-—उपहास करना, मुस्कराना
- **प्रहस्**—भ्वा° पर°—प्र-हस्—-—तिरस्कार करना, बुरा भला कहना, मखौल उड़ाना
- **प्रहस्**—भ्वा° पर°—प्र-हस्—-—चमकाना, शानदार दिखाई देना
- **विहस्**—भ्वा° पर°—वि-हस्—-—मुस्कराना, मन्द मन्द हंसना,
- **विहस्**—भ्वा° पर°—वि-हस्—-—उपहास करना, बुरा भला कहना, अपमान करना
- **हस**—वि°—-—हस् + अप्—हंसी, ठहाका
- **हस**—वि°——-—उपहास
- **हस**—वि°——-—आमोद, प्रमोद, खुशी, प्रसन्नता
- **हसनम्**—नपुं°—-—हस् + ल्युट्—हंसी, ठहाका, अट्टहास
- **हसनी**—स्त्री°—-—हसन + ङीप्—उठाऊ चूल्हा, कांगड़ी
- **हसन्ती**—स्त्री°—-—हस् + शतृ + ङीप्—उठाऊ अंगीठी
- **हसन्ती**—स्त्री°——-—एक प्रकार की मल्लिका
- **हसिका**—स्त्री°—-—हस् + ण्वुल् + टाप्, —अट्टहास, उपहास

- **हसित**—भू० क० कृ०—–—हस् + क्त—जिसकी हंसी की गई हो, हंसना
- **हसित**—भू० क० कृ०—–——–विकसित, फूला हुआ
- **हसितम्**—नपुं०—–——–अट्टहास
- **हसितम्**—नपुं०—–——–मखौल, मज़ाक
- **हसितम्**—नपुं०—–——–कामदेव के धनुष
- **हस्तः**—पुं०—–—हस् + तन्, न इट्—हाथ
- **हस्तं गतः**—स्त्री०—–——हाथ में पड़ा हुआ या अधिकार में आया हुआ
- **हस्ते कृ**——–——हाथ से पकड़ना, ले लेना, हाथ से ले लेना, हाथ में पकड़ लेना, अधिकार कर लेना
- **हस्तः**—पुं०—–——हाथी की सूँड़
- **हस्तः**—पुं०—–——तेरहवां नक्षत्र जिसमें पाँच तारे सम्मिलित हैं
- **हस्तः**—पुं०—–——हाथ भर, एक हस्तपरिमाण
- **हस्तः**—पुं०—–——हाथ की लिखाई, हस्ताक्षर
- **हस्तः**—पुं०—–——प्रमाण, संकेत
- **हस्तः**—पुं०—–——सहायता, मदद, सहारा
- **हस्तः**—पुं०—–——राशि, परिमाण (बालों का) गुच्छा, रचना में `केश' `कच' के साथ
- **हस्तम्**—नपुं०—–——धौंकनी
- **हस्ताक्षरम्**—नपुं०—हस्तः-अक्षरम्—–—अपने निजी अक्षर, दस्तखत
- **हस्ताग्रम्**—नपुं०—हस्तः-अग्रम्—–—अंगुली (क्यों हाथ का सिरा यही होती हैं)
- **हस्तांगुलिः**—स्त्री०—हस्तः-अंगुलिः—–—हाथ की कोई सी अंगुलि
- **हस्ताभ्यस्तः**—पुं०—हस्तः-अभ्यस्तः—–—हाथ से काम करने का अभ्यास
- **हस्तावलम्बः**—पुं०—हस्तः-अवलम्बः—–—हाथ का सहारा
- **हस्तावलम्बनम्**—नपुं०—हस्तः-अवलम्बनम्—–—हाथ का सहारा
- **हस्तामलकम्**—नपुं०—हस्तः-आमलकम्—–—`हाथ में रक्खा आंवले का फल' यह एक वाग्धारा है, और उस समय प्रयुक्त होती है जब कभी ऐसी बात का निर्देश करना हो तो बिल्कुल स्पष्ट और अनायास हो बोधगम्य हो
- **हस्तावापः**—पुं०—हस्तः-आवापः—–—दस्ताना, हस्तत्राण (ज्याघातवारण)
- **हस्तकमलम्**—नपुं०—हस्तः-कमलम्—–—हाथ में लिया हुआ कमल
- **हस्तकमलम्**—नपुं०—हस्तः-कमलम्—–—कमल जैसा हाथ

- **हस्तकौशलम्**—नपुं°—हस्तः-कौशलम्—-—हाथ की दक्षता
- **हस्तक्रिया**—स्त्री°—हस्तः-क्रिया—-—हाथ का काम, दस्तकारी
- **हस्तगत**—वि°—हस्तः-गत—-—हाथ में आया हुआ, अधिकार में आया हुआ, प्राप्त, गृहीत
- **हस्तगामिन्**—वि°—हस्तः-गामिन्—-—हाथ में आया हुआ, अधिकार में आया हुआ, प्राप्त, गृहीत
- **हस्तग्राहः**—नपुं°—हस्तः-ग्राहः—-—हाथ से पकड़ना
- **हस्तचापल्यम्**—नपुं°—हस्तः-चापल्यम्—-—हस्तकौशल
- **हस्ततलम्**—नपुं°—हस्तः-तलम्—-—हाथ की हथेली
- **हस्ततलम्**—नपुं°—हस्तः-तलम्—-—हाथी के सूँड़ की नोक
- **हस्ततालः**—पुं°—हस्तः-तालः—-—हथेली बजाना, तालियाँ बजाना
- **हस्तदोषः**—पुं°—हस्तः-दोषः—-—हाथ से होने वाली त्रुटि, भूल
- **हस्तधारणम्**—नपुं°—हस्तः-धारणम्—-—(हाथ से) आघात का निवारण करना
- **हस्तवारणम्**—नपुं°—हस्तः-वारणम्—-—(हाथ से) आघात का निवारण करना
- **हस्तपादम्**—नपुं°—हस्तः-पादम्—-—हाथ और पैर
- **हस्तपुच्छम्**—नपुं°—हस्तः-पुच्छम्—-—कलाई से नीचे का भाग
- **हस्तपृष्ठम्**—नपुं°—हस्तः-पृष्ठम्—-—हथेली का पृष्ठभाग
- **हस्तप्राप्त**—वि°—हस्तः-प्राप्त—-—हस्तगत
- **हस्तप्राप्त**—वि°—हस्तः-प्राप्त—-—उपलब्ध, सुरक्षित
- **हस्तप्राप्य**—वि°—हस्तः-प्राप्य—-—जहाँ आसानी से हाथ पहुँच सके, जो हाथ की पहुँच में हो
- **हस्तबिम्बम्**—नपुं°—हस्तः-बिम्बम्—-—शरीर में उवटन आदि गंध द्रव्यों का लेप
- **हस्तमणिः**—पुं°—हस्तः-मणिः—-—कलई पर पहना जाने वाला रत्नाभूषण
- **हस्तलाघवम्**—नपुं°—हस्तः-लाघवम्—-—हाथ की तत्परता या कुशलता
- **हस्तलाघवम्**—नपुं°—हस्तः-लाघवम्—-—हाथ की सफाई, बाजीगरी
- **हस्तसंवाहनम्**—नपुं°—हस्तः-संवाहनम्—-—हाथ से मलना या मालिश करना
- **हस्तसिद्धिः**—स्त्री°—हस्तः-सिद्धिः—-—हाथ का श्रम, हाथ से किया जाने वाला काम
- **हस्तसिद्धिः**—स्त्री°—हस्तः-सिद्धिः—-—भाड़ा, पारिश्रमिक, मजदूरी
- **हस्तसूत्रम्**—नपुं°—हस्तः-सूत्रम्—-—कलाई में धारण किया हुआ मंगलसूत्र या वलय, कड़ा
- **हस्तकः**—पुं°—-—हस्त + कन्—हाथ की अवस्थिति

- **हस्तवत्**—पुं°———-—हाथ की अवस्थिति
- **हस्ताहस्ति**—वि°——-—हस्त + मतुप्—दक्ष, कुशल, चतुर
- **हस्तिकम्**—अव्य°——-—हस्तैश्च हस्तैश्च इदं युद्धं प्रवृत्तम् व° स°, दीर्घ; इत्वम्, अव्ययत्वं च —हाथा पाई,
- **हस्तिकम्**—अव्य°——-—हस्तिनां समूहः - कन्—हाथियों का समूह
- **हस्तिन्**—वि°——-—हस्तः शुंडांदण्डोऽस्त्यस्य इनि—करयुक्त
- **हस्तिन्**—वि°———-—सूँडवाला
- **हस्तिन्**—पुं°———-—हाथी
- **हस्त्यध्यक्ष**—पुं°—हस्तिन्-अध्यक्षः——-—हाथियों का अधीक्षक
- **हस्त्यायुर्वेदः**—पुं°—हस्तिन्-आयुर्वेदः——-—हाथियों के रोगों की चिकित्सा से संबद्ध कृति, रचना
- **हस्त्यारोहः**—पुं°—हस्तिन्-आरोहः——-—महावत, या हाथी की सवारी करने वाला
- **हस्तिकक्ष्यः**—पुं°—हस्तिन्-कक्ष्यः——-—सिंह
- **हस्तिकक्ष्यः**—पुं°—हस्तिन्-कक्ष्यः——-—बाघ
- **हस्तिकर्णः**—पुं°—हस्तिन्-कर्णः——-—एरंड का पौधा
- **हस्तिघ्नः**—पुं°—हस्तिन्-घ्नः——-—हाथी को मारने वाला
- **हस्तिचारिन्**—पुं°—हस्तिन्-चारिन्——-—पीलवान
- **हस्तिदन्तः**—पुं°—हस्तिन्-दन्तः——-—हाथी का दांत
- **हस्तिदन्तः**—पुं°—हस्तिन्-दन्तः——-—दीवार में गड़ी हुई खूटी
- **हस्तिदन्तम्**—नपुं°—हस्तिन्-दन्तम्——-—हाथीदांत
- **हस्तिदन्तम्**—नपुं°—हस्तिन्-दन्तम्——-—मूली
- **हस्तिदन्तकम्**—नपुं°—हस्तिन्-दन्तकम्——-—मूली
- **हस्तिनखम्**—नपुं°—हस्तिन्-नखम्——-—पुरद्वार पर बना हुआ मिट्टी का ढूहा
- **हस्तिपः**—पुं°—हस्तिन्-पः——-—पीलवान, हाथी की सवारी करने वाला
- **हस्तिपकः**—पुं°—हस्तिन्-पकः——-—पीलवान, हाथी की सवारी करने वाला
- **हस्तिमदः**—पुं°—हस्तिन्-मदः——-—मस्त हाथी के मस्तक से चूने वाला मदरसः
- **हस्तिमल्लः**—पुं°—हस्तिन्-मल्लः——-—ऐरांवत
- **हस्तिमल्लः**—पुं°—हस्तिन्-मल्लः——-—गणेश
- **हस्तिमल्लः**—पुं°—हस्तिन्-मल्लः——-—राख का ढेर

- **हस्तिमल्लः**—पुं°—हस्तिन्-मल्लः—-—धूल की बौछार
- **हस्तिमल्लः**—पुं°—हस्तिन्-मल्लः—-—कुहरा
- **हस्तियूथ**—वि°—हस्तिन्-यूथ—-—हाथियों का समूह
- **हस्तियूथम्**—नपुं°—हस्तिन्-थम्—-—हाथियों का समूह
- **हस्तिवर्चसम्**—नपुं°—हस्तिन्-वर्चसम्—-—हाथी की शान, कान्तिः
- **हस्तिवाहः**—पुं°—हस्तिन्-वाहः—-—पीलवान
- **हस्तिवाहः**—पुं°—हस्तिन्-वाहः—-—हाथियों को हांकने का अंकुश
- **हस्तिषड्गवम्**—नपुं°—हस्तिन्-षड्गवम्—-—छः हाथियों का समूह
- **हस्तिस्नानम्**—नपुं°—हस्तिन्-स्नानम्—-—गजस्नान, हाथी का स्नान
- **हस्तिहस्तः**—पुं°—हस्तिन्-हस्तः—-—हाथी की सूंड
- **हस्तिनपुरम्**—नपुं°—-—अलुक् समास हस्तिना तदाख्यनृपें चिह्नितं तत्कृतत्वात्—राजा हस्तिन् द्वारा बसाया गया नगर
- **हस्तिनापुरम्**—नपुं°—-—अलुक् समास हस्तिना तदाख्यनृपें चिह्नितं तत्कृतत्वात्—राजा हस्तिन् द्वारा बसाया गया नगर
- **हस्तिनी**—स्त्री°—-—हस्तिन् + ङीप्—हथिनी
- **हस्तिनी**—स्त्री°—-—-—एक प्रकार की औषध और गन्धद्रव्य
- **हस्तिनी**—स्त्री°—-—-—कामशास्त्र में वर्णित चार प्रकार की स्त्रियों में से एक
- **हस्त्य**—वि°—-—हस्त + यत्—हाथ से संबंध रखने वाला
- **हस्त्य**—वि°—-—-—हाथ से किया गया
- **हस्त्य**—वि°—-—-—हाथ से दिया हुआ
- **हहलम्**—नपुं°—-—ह + हल् + अच्—एक प्रकार का घातक विष
- **हहा**—पुं°—-—ह + हल् + क्विप्—एक गन्धर्वविशेष
- **हा**—अव्य°—-—हा + का—शोक, उदासी, खिन्नता को प्रकट करने वाला अव्यय, आह, हाय, अरे
- **हा**—अव्य°—-—-—आश्चर्य
- **हा**—अव्य°—-—-—क्रोध या झिड़की
- **हा**—जुहो° आ° <जिहीते>, हान, कर्मवा° <हायते>, इच्छा° <जिहासते>—-—-—जाना, हिलना-जुलना
- **हा**—जुहो° आ° <जिहीते>, हान, कर्मवा° <हायते>, इच्छा° <जिहासते>—-—-—प्राप्त करना, हासिल करना
- **उद्धा**—जुहो° आ°—उद्-हा—-—ऊपर की ओर जाना (सभी अर्थो में),उठना
- **उद्धा**—जुहो° आ°—उद्-हा—-—जुदा होना, चले जाना

- **उद्धा**—जुहो॰ आ॰—उद्-हा———उठाना
- **उद्धा**—जुहो॰ आ॰—उद्-हा———चढ़ाना, (भौंहें) उठाना, सिकोड़ना
- **उपहा**—जुहो॰ आ॰—उप-हा———नीचे आना, उतरना
- **संहा**—जुहो॰ आ॰—सम्-हा———जाना, पहुँचना, उपभोग करना-जनता
- **हा**—अदा॰ पर॰<जहाति>, <हीन>—————छोड़ना, त्यागना, परिहार करना, छोड़ देना, तजना, तिलांजलि देना, पदत्याग करना
- **हा**—अदा॰ पर॰<जहाति>, <हीन>—————पदत्याग करना, जाने देना
- **हा**—अदा॰ पर॰<जहाति>, <हीन>—————गिरने देना
- **हा**—अदा॰ पर॰<जहाति>, <हीन>—————भूल जाना, उपेक्षा करना, अवहेलना करना
- **हा**—अदा॰ पर॰<जहाति>, <हीन>—————बचना, बिदकना
- **हीयते**—अदा॰ कर्म॰—————छोड़ दिया जाना
- **हीयते**—अदा॰ कर्म॰—————निकाल दिया जाना, वञ्चित किया जाना, लुप्त होना (करण्॰ या अपा॰ के साथ)
- **हीयते**—अदा॰ कर्म॰—————कम होना, थोड़ा हो जाना, प्रायः `परि' के साथ
- **हीयते**—अदा॰ कर्म॰—————घटना, कम होना, मुर्झाना, क्षीण होना, (आलं॰ से भी), क्षय को प्राप्त होना
- **हीयते**—अदा॰ कर्म॰—————(जैसे मुक़दमे में) हार जाना
- **हीयते**—अदा॰ कर्म॰—————छूट जाना, भूल जाना
- **हीयते**—अदा॰ कर्म॰—————कमज़ोर होना
- **हापयति**—अदा॰ पर॰—————छुड़वाना, परित्यक्त कराना
- **हापयति**—अदा॰ पर॰—————अवहेलना करना, भूलना, अनुष्ठान में देर करना
- **हापयते**—अदा॰ कर्म॰—————छुड़वाना, परित्यक्त कराना
- **हापयते**—अदा॰ कर्म॰—————अवहेलना करना, भूलना, अनुष्ठान में देर करना
- **अपहा**—अदा॰ पर॰—अप-हा———छोड़ना, त्यागना, तज देना
- **अपाहा**—अदा॰ पर॰—अपा-हा———छोड़ना, त्यागना
- **अवहा**—अदा॰ पर॰—अव-हा———छोड़ना, वञ्चित होना
- **परिहा**—अदा॰ पर॰—परि-हा———छोड़ना, त्यागना, छोड़ कर चल देना
- **परिहा**—अदा॰ पर॰—परि-हा———भूल जाना, अवहेलना करना
- **हा**—अदा॰ कर्म॰—————अल्प होना, कम होना
- **हा**—अदा॰ कर्म॰—————घटित होना

- **प्रहा**—अदा॰ पर॰—प्र-हा—-—छोड़ना, त्यागना, परित्यक्त करना, तिलांजलि देना
- **प्रहा**—अदा॰ पर॰—प्र-हा—-—जाने देना, फेंकना, डाल देना
- **विहा**—अदा॰ पर॰—वि-हा—-—छोड़ना, परित्यक्त करना, तजना, छोड़ देना
- **हाङ्गर**—वि॰—-—हा विषादाय पीड़ायै वा अंगं राति - हा + अङ्ग + रा + क—एक बड़ी मछली
- **हाटक**—वि॰—-—हाटक + अण्—सुनहरी
- **हाटकम्**—नपु—-—-—सोना
- **हाटकगिरिः**—पुं॰—हाटक- गिरिः—-—सुमेरु पर्वत
- **हात्रम्**—नपुं॰—-—हा करणे त्रल्—पारिश्रमिक, मज़दूरी, भाड़ा
- **हानम्**—नपुं॰—-—हा + क्त—छोड़ना, त्यागना, हानि, असफलता
- **हानम्**—नपुं॰—-—-—बच निकलना
- **हानम्**—नपुं॰—-—-—पराक्रम, बल
- **हानि**—स्त्री॰—-—हा + क्तिन्, तस्य निः—परित्याग, तिलांजलि
- **हानि**—स्त्री॰—-—-—हानि, असफलता, अनुपस्थिति, अनस्तित्व
- **हानि**—स्त्री॰—-—-—हानि, नुक़सान, क्षति
- **हानि**—स्त्री॰—-—-—न्युनता, कमी
- **हानि**—स्त्री॰—-—-—अवहेलना, भूलना, भंग
- **हानि**—स्त्री॰—-—-—नष्ट होना, बर्वाद होना, हानि
- **हाफिका**—स्त्री॰—-—-—जमुहाई, जृंभा
- **हयनः**—पुं॰—-—-—एक प्रकार का चावल
- **हयनः**—पुं॰—-—-—शिखा, ज्वाला
- **हयनम्**—नपुं॰—-—हा + ल्यु—वर्ष
- **हारः**—पुं॰—-—हृ + घञ्—ले जाना, हटाना, पकड़ना
- **हारः**—पुं॰—-—-—पहुँचाना
- **हारः**—पुं॰—-—-—अपकर्षण, अलगाव
- **हारः**—पुं॰—-—-—वाहक, हरकारा
- **हारः**—पुं॰—-—-—मोतियों की माला, हार
- **हारः**—पुं॰—-—-—संग्राम, युद्ध

- **हारः**—पुं°—————(गणि° में) किसी भिन्न का नीचे का अंश
- **हारः**—पुं°—————भाजक
- **हारावलिः**—स्त्री°—हारः-आवलिः———मोतियों की लड़ी
- **हारावली**—स्त्री°—हारः-आवली———मोतियों की लड़ी
- **हारगुटिका**—स्त्री°—हारः-गुटिका———माला का दाना या हार का मोती
- **हारगुटिलि**—स्त्री°—हारः-गुटिलि———माला का दाना या हार का मोती
- **हारयष्टिः**—स्त्री°—हारः-यष्टिः———हार, मोतियों की लड़ी
- **हारहारा**—स्त्री°—हारः-हारा———एक प्रकार का लालभूरे रंग का अंगूर
- **हारकः**—पुं°———हृ + ण्वुल्—चोर, लुटेरा
- **हारकः**—पुं°—————ठग, धूर्त
- **हारकः**—पुं°—————मोतियों की लड़ी
- **हारकः**—पुं°—————(गणि° में) भाजक
- **हारकः**—पुं°—————एक प्रकार की गद्य रचना
- **हारि**—वि°———हृ + णिच् + इन्—आकर्षक, मोहक, सुखकर, मनोहर
- **हारिः**—स्त्री°—————पराजय
- **हारिः**—स्त्री°—————खेल में हार
- **हारिः**—स्त्री°—————यात्रियों का समूह, सार्थवाह
- **हारिकण्ठः**—पुं°—हारिः-कण्ठः———कोयल
- **हारिणिकः**—पुं°———हरिण + ठक्—हरिणों को पकड़ने वाला, शिकारी
- **हारित**—भू° क° कृ°———हृ + णिच् + क्त—हरण कराया हुआ, पकड़ाया हुआ
- **हारित**—भू° क° कृ°—————उपहार स्वरूप दिया गया, प्रस्तुत किया गया
- **हारित**—भू° क° कृ°—————आकृष्ट
- **हारितः**—पुं°—————हरा रंग
- **हारितः**—पुं°—————एक प्रकार का कबुतर
- **हारिन्**—वि°———हारो अस्त्यस्य इनि, हृ + णिनि वा—ले जाना वाला, पहुँचाने वाला, ढोने वाला
- **हारिन्**—वि°—————लूटने वाला, हरण कराने वाला
- **हारिन्**—वि°—————पकड़ लेने वाला, बाधा पहुँचाने वाला

- **हारिन्**—वि॰—————प्राप्त करने वाला, उपलब्ध करने वाला
- **हारिन्**—वि॰—————आर्कषक, मोहक, सुखकर, आह्लादकर, आनन्दप्रद
- **हारिन्**—वि॰—————आगे बढ़ने वाला, अग्रगण्य होने वाला
- **हारिन्**—वि॰—————हार धारण करने वाला
- **हारिद्रः**—पुं॰———हारिद्रा + अण्—पीला रंग
- **हारिद्रः**—पुं॰—————कदंब का वृक्ष
- **हारीतः**—पुं॰———हृ + णिच् + ईतच्—एक प्रकार का कबुतर
- **हारीतः**—पुं॰—————धूर्त, ठग
- **हारीतः**—पुं॰—————एक स्मृतिकार का नाम
- **हार्दम्**—नपुं॰———हृदयस्य कर्म युवा॰ अण् हृदादेशः—स्नेह, प्रेम
- **हार्दम्**—नपुं॰—————कृपा, सुकुमारता
- **हार्दम्**—नपुं॰—————इच्छाशक्ति
- **हार्दम्**—नपुं॰—————अभिप्राय, अर्थ
- **हार्य**—वि॰———हृ + ण्यत्—हरण किये जाने योग्य, ढोये जाने योग्य
- **हार्य**—वि॰—————सहन किये जाने योग्य, ले जाये जाने योग्य
- **हार्य**—वि॰—————अपहरण किये जाने योग्य, छीने जाने योग्य
- **हार्य**—वि॰—————विस्थापित होने योग्य, (हवा आदि के द्वारा) ले जाये जाने योग्य
- **हार्य**—वि॰—————(अपने संकल्प से) चलायमान होने योग्य
- **हार्य**—वि॰—————उपलब्ध किये जाने योग्य, जीते जाने योग्य, आकृष्ट किये जाने योग्य विजित या प्रभावित किये जाने योग्य
- **हार्य**—वि॰—————पकड़ जाने योग्य, लूटे जाने योग्य
- **हार्यः**—पुं॰—————साँप
- **हार्यः**—पुं॰—————बिभीतक या बंहेड़े का वृक्ष
- **हार्यः**—पुं॰—————(गणि॰ में) भाज्य
- **हालः**—पुं॰———हलो अस्त्यस्य अण्, हल एव वा अण्—हल
- **हालः**—पुं॰—————बलराम का नाम
- **हालः**—पुं॰—————शालिवाहन का नाम
- **हालभृत्**—पुं॰—हालः-भृत्———बलराम का विशेषण

- **हालकः**—पुं°—-—हाल + कन्—पीले भूरे रंग का घोड़ा
- **हालहलम्**—नपुं°—-—हलाहल, पृषो°—एक प्रकार का घातक विष जो समुद्रमंथन के परिणाम स्वरूप मिला था
- **हालहलम्**—नपुं°—-—हलाहल, पृषो°—घातक विष, या जहर
- **हालाहलम्**—नपुं°—-—हलाहल, पृषो°—एक प्रकार का घातक विष जो समुद्रमंथन के परिणाम स्वरूप मिला था
- **हालाहलम्**—नपुं°—-—हलाहल, पृषो°—घातक विष, या जहर
- **हालहली**—स्त्री°—-—हालाहल + ङीप्—शराब
- **हाला**—स्त्री°—-—हल् + घञ् + टाप्—मदिरा
- **हालिकः**—पुं°—-—हलेन खनति हलः प्रहरणमस्य तस्येदं वा ठक् ठञ् वा—हलवाला, किसान
- **हालिकः**—पुं°—-—-—जो हल चलाये (जैसे कि हल में जुता बैल
- **हालिकः**—पुं°—-—-—जो हल के द्वारा युद्ध करता है
- **हालिनी**—स्त्री°—-—हल् + णिनि + ङीष्—एक प्रकार की बड़ी छिपकली
- **हाली**—स्त्री°—-—हल् + इण् + ङीष्—छोटी साली
- **हालुः**—पुं°—-—हल् + उण्—दाँत
- **हावः**—पुं°—-—ह्वे भावे घञ् नि° संप्र°, हुकरणे घञ् वा —बुलावा, आमन्त्रण
- **हावः**—पुं°—-—-—स्त्रियों की नखरेबाज़ी जो पुरुषों की रत्यात्मक भावनाओं को उत्तेजित करती है, (प्रेम की) रंगरेली, मधुरभाषण
- **हासः**—पुं°—-—हस् + घञ्—ठहाका, हंसी, मुस्कराहट
- **हासः**—पुं°—-—-—हर्ष, खुशी, आमोद
- **हासः**—पुं°—-—-—हास्यध्वनि, हास्यरस
- **हासः**—पुं°—-—-—व्यंग्यपूर्ण हंसी
- **हासः**—पुं°—-—-—खुलना, विकसित होना, फूलना (कमल आदि का)
- **हासिका**—स्त्री°—-—हस् + ण्वुल् + टाप्, —अट्टहास
- **हासिका**—स्त्री°—-—-—खुशी, आमोद
- **हास्य**—वि°—-—हस् + ण्यत्—हंसने के योग्य, हास्यास्पद
- **हास्यम्**—नपुं°—-—-—हंसी
- **हास्यम्**—नपुं°—-—-—खुशी, मनोरंजन, क्रीड़ा
- **हास्यम्**—नपुं°—-—-—मज़ाक, मखौल
- **हास्यम्**—नपुं°—-—-—व्यंग्य, दिल्लगी, ठट्ठा

- **हास्यः**—पुं°—-—-—काव्य में वर्णित हास्यरस, परिभाषा
- **हास्यास्पदम्**—नपुं°—हास्यः-आस्पदम्—-—हंसी की चीज़, हंसी उड़ाने की वस्तु
- **हास्यपदवी**—स्त्री°—हास्यः-पदवी—-—खिल्ली, दिल्लगी
- **हास्यमार्गः**—पुं°—हास्यः-मार्गः—-—खिल्ली, दिल्लगी
- **हास्यरसः**—पुं°—हास्यः-रसः—-—हंसी या आमोदात्मक रस - दे° ऊपर 'हास्य'
- **हास्तिकः**—पुं°—-—हस्तिन् ठक्—महावत, या गजारोही
- **हास्तिकम्**—नपुं°—-—-—हाथियों का समूह
- **हास्तिनम्**—नपुं°—-—हस्तिना नृपेण निर्वृत्तम् नगरम्- हस्तिन् + अण् —हस्तिनापुर नगर का नाम
- **हाहा**—पुं°—-—हा इति शब्दं जहाति- हा + हा + क्विप् —एक गन्धर्व का नाम
- **हाहा**—अव्य°—-—-—पीड़ा, शोक या आश्चर्य का प्रकट करने वाला उद्गार
- **हाहाकारः**—पुं°—हाहा-कारः—-—शोक, विलाप, रोना-धोना
- **हाहाकारः**—पुं°—हाहा-कारः—-—युद्ध का शोर
- **हाहारवः**—पुं°—हाहा-रवः—-—'हा हा' की ध्वनि
- **हि**—अव्य°—-—-—(इसका प्रयोग वाक्य के आरम्भ में कभी नहीं होता) इसके अर्थ निम्नांकित हैः- इसलिए कि, क्योंकि (तर्कसंगत युक्ति का निर्देश करना)
- **हि**—अव्य°—-—-—निस्सन्देह, निश्चय ही
- **हि**—अव्य°—-—-—उदाहरणस्वरूप, जैसा की सुविदित है,
- **हि**—अव्य°—-—-—केवल, अकेला (किसी विचार पर बल देने के लिए)
- **हि**—अव्य°—-—-—कभी कभी यह केवल पूरक की भांति ही प्रयुक्त होता है
- **हि**—अव्य°—-—-—भेजना, उकसाना
- **हि**—अव्य°—-—-—डाल देना, फेंकना, (तीर) चलाना (बन्दुक) दागना
- **हि**—अव्य°—-—-—उत्तेजित करना, भड़काना, उकसाना
- **हि**—अव्य°—-—-—उन्नत करना, आगे बढ़ाना
- **हि**—अव्य°—-—-—तृप्त करना, प्रसन्न करना, उल्लसित करना
- **हि**—अव्य°—-—-—जाना, प्रगति करना
- **प्रहि**—अव्य°—प्र-हि—-—भेज देना, ढकेलना
- **प्रहि**—अव्य°—प्र-हि—-—फेंकना, (तीर) चलाना (बन्दुक) दागना

- **प्रहि**—अव्य०—प्र-हि—-—भेजना, प्रेषित करना @ मा० १, रघु० ८/७९, ११/४९, १२/८६, भट्टि० १५/१०४
- **हिंस्**—भ्वा० रुधा० पर०, चुरा० उभ० < हिंसति>, <हिनस्ति>, <हिंसयति> - ते,<हिंसित>—-—-—प्रहार करना, आघात करना
- **हिंस्**—भ्वा० रुधा० पर०, चुरा० उभ० < हिंसति>, <हिनस्ति>, <हिंसयति> - ते,<हिंसित>—-—-—चोट पहुँचाना, क्षति पहुँचाना, नुक़सान पहुँचाना
- **हिंस्**—भ्वा० रुधा० पर०, चुरा० उभ० < हिंसति>, <हिनस्ति>, <हिंसयति> - ते,<हिंसित>—-—-—कष्ट देना, संताप देना @ मा० २/१
- **हिंस्**—भ्वा० रुधा० पर०, चुरा० उभ० < हिंसति>, <हिनस्ति>, <हिंसयति> - ते,<हिंसित>—-—-—मार डालना, हत्या करना, विल्कुल नष्ट कर देना
- **हिंसक**—वि०—-—हिंस् + ण्वुल्—हानिकर, अनिष्टकर, क्षतिकर
- **हिंसकः**—पुं०—-—-—खुंखार जानवर, शिकारी जानवर
- **हिंसकः**—पुं०—-—-—शत्रु
- **हिंसकः**—पुं०—-—-—अथर्ववेद में निपुण ब्राह्मण
- **हिंसनम्**—नपुं०—-—हिंस + ल्युट्—प्रहार करना, चोट मारना, वध करना
- **हिंसना**—स्त्री०—-—हिंस + ल्युट्—प्रहार करना, चोट मारना, वध करना
- **हिंसा**—स्त्री०—-—हिंस् + अ + टाप्—क्षति, उत्पात, बुराई, नुकसान, चोट(यह तीन प्रकार की मानी जाती है - कायिक, वाचिक और मानसिक)
- **हिंसा**—स्त्री०—-—-—वध करना, हत्या करना, विध्वंस
- **हिंसा**—स्त्री०—-—-—लुटना, डाका डालना
- **हिंसात्मक**—वि०—हिंसा-आत्मक—-—हानिकर, विनाशकारी
- **हिंसाकर्मन्**—नपुं०—हिंसा-कर्मन्—-—कोई भी हानिकर या क्षति पहुँचाने वाला कृत्य
- **हिंसाकर्मन्**—नपुं०—हिंसा-कर्मन्—-—शत्रु का नाश करने में प्रयुक्त जादू, अभिचार
- **हिंसप्राणिन्**—वि०—हिंसा-प्राणिन्—-—अनिष्टकर जंतु
- **हिंसारत**—वि०—हिंसा-रत—-—उत्पात में संलग्न
- **हिंसारुचि**—वि०—हिंसा-रुचि—-—उत्पात करने पर तुला हुआ
- **हिंसासमुद्भव**—वि०—हिंसा-समुद्भव—-—क्षति से उत्पन्न
- **हिंसारुः**—पुं०—-—हिंसा + आरु—बाघ, चीता
- **हिंसारुः**—पुं०—-—-—कोई भी अनिष्टकर जन्तु
- **हिंसालु**—वि०—-— —हानिकर, उत्पाती, चोट पहुँचाने वाला
- **हिंसालु**—वि०—-—-—घातक
- **हिंसालु**—वि०—-—-—उत्पाती या जंगली कुत्ता
- **हिंसालुक**—वि०—-—हिंसालु + कन्—उपद्रवी या जंगली कुत्ता

- **हिंसीरः**—पुं°—-—हिंस् + ईरन्—बाघ
- **हिंसीरः**—पुं°—-—-—पक्षी
- **हिंसीरः**—पुं°—-—-—उपद्रवी व्यक्ति
- **हिंस्य**—वि°—-—हिंस + ण्यत्—जो क्षतिग्रस्त किया जा सके या मारा जा सके
- **हिंस्र**—वि°—-—हिंस् + र्—हानिकर, अनिष्टकर, उपद्रवी, पीड़ाकर, घातक
- **हिंस्र**—वि°—-—-—भयंकर
- **हिंस्र**—वि°—-—-—क्रूर, भीषण, बर्बर
- **हिंस्रः**—पुं°—-—-—भीषण जन्तु, शिकारी जानवर
- **हिंस्रः**—पुं°—-—-—विनाशक
- **हिंस्रः**—पुं°—-—-—शिव
- **हिंस्रः**—पुं°—-—-—भीम
- **हिंस्रपशुः**—पुं°—हिंस्र-पशुः—-—शिकारी जानवर
- **हिंस्रयन्त्रम्**—नपुं°—हिंस्र-यन्त्रम्—-—पिंजरा
- **हिंस्रयन्त्रम्**—नपुं°—हिंस्र-यन्त्रम्—-—दुर्भावनापूर्ण अभिप्रायों के लिए प्रयुक्त होने वाला अभिचारमंत्र
- **हिक्क्**—भ्वा° उभ° <हिक्कति> -ते,<हिक्कित>—-—-—अस्पष्ट उच्चारण करना
- **हिक्क्**—भ्वा° उभ° <हिक्कति> -ते,<हिक्कित>—-—-—हिचकी लेना
- **हिक्क्**—चुरा° आ° <हिक्कयते>—-—-—चोट पहुँचाना, क्षतिग्रस्त करना, वध करना
- **हिक्का**—स्त्री°—-—हिक्क् + अ + टाप्—अस्पष्ट ध्वनि
- **हिक्का**—स्त्री°—-—-—हिचकी
- **हिङ्कारः**—पुं°—-—'हिम्' इत्यस्य कारः—'हिम्' की मन्द ध्वनि करना, हुंकार भरना
- **हिङ्कारः**—पुं°—-—-—बाघ
- **हिङ्गु**—पुं°, नपुं°—-—हिमं गच्छति-गम् + डु, नि°—हींग का पौधा
- **हिङ्गु**—पुं°, नपुं°—-—-—इस् पौधे से तैयार किया गया पदार्थ जो घर में खाद्यपदार्थों में छौंक के लिए प्रयुक्त होता है
- **हिङ्गुनिर्यासः**—पुं°—हिङ्गु-निर्यासः—-—हींग के वृक्ष का गोंद के रूप में रस
- **हिङ्गुनिर्यासः**—पुं°—हिङ्गु-निर्यासः—-—नीम का पेड़
- **हिङ्गुपत्रः**—पुं°—हिङ्गु-पत्रः—-—इंगुदी का वृक्ष
- **हिङ्गुलः**—पुं°—-—हिङ्गु + ला + क—ईगुर, सिंदूर

- **हिङ्गुलिः**—पुं°—–—हिङ्गु + ला + कि—ईगुर, सिंदूर
- **हिङ्गुलुः**—पुं°, नपुं°—–—हिङ्गु + ला + डु—ईगुर, सिंदूर
- **हिञ्जीरः**—पुं° —–—-—हाथी के पैरों को बाँधने की बेड़ी या रस्सी
- **हिडिम्बः**—पुं° —–—-—वह राक्षस जिसे भीम ने मारा था
- **हिडिम्बाः**—स्त्री°—–—-—हिडिंब की बहन जिसने भीम से विवाह कर लिया था
- **हिडिम्बजित्**—वि°—हिडिम्बः-जित्—-—भीम के विशेषण
- **हिडिम्बनिषूदन**—वि°—हिडिम्बः-निषूदन्—-—भीम के विशेषण
- **हिडिम्बभिद्**—वि°—हिडिम्बः-भिद्—-—भीम के विशेषण
- **हिडिम्बरिपु**—पुं°—हिडिम्बः-रिपु—-—भीम के विशेषण
- **हिण्ड्**—भ्वा° आ°<हिण्डते>,< हिण्डित>—–—-—जाना, घूमना, इधर उधर फिरना
- **हिण्डा**—स्त्री°—–—-—घूमना, या इधर उधर फिरना
- **हिण्डनम्**—नपुं°—–—-—घूमना, इधर उधर फिरना
- **हिण्डनम्**—नपुं°—–—-—संभोग
- **हिण्डनम्**—नपुं°—–—-—लेखन
- **हिण्डिकः**—पुं°—-—हिण्ड् + इन्= हिण्डि + कन्—ज्योतिषी
- **हिण्डिरः**—पुं°—–—हिण्ड् + इरन्—समुद्रझाग
- **हिण्डिरः**—पुं°—–—-—पुरुष, मर्द
- **हिण्डिरः**—पुं°—–—-—बैंगन
- **हिण्डिडी**—स्त्री°—-—हिण्ड् + ईरन्—समुद्रझाग
- **हिण्डिडी**—स्त्री°—–—-—पुरुष, मर्द
- **हिण्डिडी**—स्त्री°—–—-—बैंगन
- **हिण्डी**—स्त्री°—-—हिड् + इन् + ङीप्—दुर्गा
- **हित**—वि°—-—धा (हि) क्त—रखा हुआ, डाला हुआ
- **हित**—वि°—–—-—थामा हुआ, लिया हुआ
- **हित**—वि°—–—-—उपयुक्त, योग्य, समुचित, अच्छा (सप्र° के साथ)
- **हित**—वि°—–—-—उपयोगी, लाभदायक
- **हित**—वि°—–—-—हितकारी, लाभप्रद, संपूर्ण, स्वास्थ्यवर्धक (शब्द या भोजन आदि)

- **हित**—वि°—-—-—मित्रवत्, कृपालु, स्नेही, सद्वृत्त (प्रायः अर्धि° के साथ)
- **हितः**—वि°—-—-—मित्र, परोपकारी, मित्र जैसा परामर्शदाता
- **हितम्**—नपुं°—-—-—उपकार, लाभ, फ़ायदा
- **हितम्**—नपुं°—-—-—कोई भी उपयुक्त या समुचित <बात>
- **हितम्**—नपुं°—-—-—कल्याण, कुशल, क्षेम
- **हितानुबन्धिन्**—वि°—हित-अनुबन्धिन्—-—कल्याणप्रद
- **हितान्वेषिन्**—वि°—हित-अन्वेषिन्—-—कुशलाभिलाषी
- **हितार्थिन्**—वि°—हित-अर्थिन्—-—कुशलाभिलाषी
- **हितेच्छा**—स्त्री—हित-इच्छा—-—सदिच्छा, मंगलकामना
- **हितोक्तिः**—स्त्री—हित-उक्तिः—-—आरोग्यवर्धक <निदेश>, <सत्परामर्श>, नेक <सलाह>
- **हितोपदेश**—पुं°—हित-उपदेश—-—हितकर उपदेश, सत्परामर्श, नेक सलाह
- **हितैषिन्**—वि°—हित-एषिन्—-—हितेच्छु, भला चाहने वाला, परोपकारी
- **हितकर**—वि°—हित-कर—-—सेवा या कृपापूर्ण कार्य करने वाला, मित्रसा व्यवहार करने वाला, अनुकूल
- **हितकाम**—वि°—हित-काम—-—हितेच्छु, मगंलाकांक्षी
- **हितकाम्या**—स्त्री°—हित-काम्या—-—दूसरे की मंगलकामना, सदिच्छा
- **हितकारिन्**—पुं°—हित-कारिन्—-—परोपकारी
- **हितकृत**—पुं°—हित-कृत—-—परोपकारी
- **हितप्रणी**—पुं°—हित-प्रणी—-—गुप्तचर
- **हितबुद्धि**—वि°—हित-बुद्धि—-—मित्र से मन वाला, सद्भावनापूर्ण
- **हितवाक्यम्**—पुं°—हित-वाक्यम्—-—मैत्रीपूर्ण परामर्श
- **हितवादिन्**—पुं°—हित-वादिन्—-—सत्परामर्श देने वाला
- **हितकः**—पुं°—-—हित + क—बच्चा
- **हितकः**—पुं°—-—-—किसी पशु का शावक
- **हिन्तालः**—पुं°—-—हीनस्तालो यस्मात्-पृषो°—एक प्रकार का खजूर
- **हिन्दोलः**—पुं°—-—हिल्लोल् + घञ् पृषो°—हिंडोल, झुला
- **हिन्दोलः**—पुं°—-—-—श्रावण के शुक्ल पक्ष में दोलोत्सव के अवसर पर कृष्ण भगवान् की मूर्तियों को ले जाने वाला हिंडोल, या दोलोत्सव
- **हिन्दोलकः**—पुं°—-—हिन्दोल + कन्—झूला, हिंडोला

